ब्रह्मरूप से निर्दिश्यमान हुए हैं वही परमेश्वर सत्य है। अर्थात् स्वभावकृत सकल विकार से रहित होने के कारण सर्वथा नित्य है। स्वर्गादि तत्तत् फल को उद्देश्य करके वेद विहित जो ज्योतिष्टोम वाजपेयादिक कर्म हैं उन कर्मों की फलेच्छा त्यागपूर्वक यदि संपादन किया जाय तो अन्यार्थक भी उन कर्म से परब्रह्म साक्षात्कार द्वारा परमेश्वर प्राप्ति में काम्याग्निहोत्रादिक भी समर्थ होते हैं-इस बात को बतलाने के लिये कहते हैं-'**कर्माणीत्यादि**' मन्त्रों में ऋग्वेदादिकों में जो कुछ काम्याग्निहोत्रादिक कर्मों को कबिलोग क्रान्तदर्शी अतीन्द्रिय पदार्थ का भी साक्षात्कार करने में समर्थ श्रीवशिष्ठजी एवं श्रीविश्वामित्र प्रभृतिक कवियों ने देखा साक्षात्कार किया। वे सबकर्म त्रेता में अर्थात् गार्हपत्याग्नि दक्षिणाग्नि और आहवनीयरूप अग्नित्रितय में अग्नित्रय का जो संयोग उसे त्रेता कहते हैं उस त्रेता में। अथवा त्रेतायुग में वे सब कर्म। बहुधा अनेक प्रकार से अधिकारी भेद से अथवा फल भेद से संत तथा अर्थात् कर्मकाण्डियों से जीवन पर्यन्त संपाद्यमान होने से प्रवृत्त था अति विस्तृत रूपसे चलता था। आप लोग उन कर्मों का आचरण करें जो आप सत्यकाम हों। सत्य परमात्मा तादृश परमात्मा का कामनाशील उपासक इतर फल कामना

वर्जनपूर्वक मात्र परब्रह्म की कामना करनेवाले आप लोगों से फलाभिसंधि रहित हो करके क्रियमाण जो कर्म वह बंधन प्रयोजक नहीं होते हैं। तस्मात् सत्य परब्रह्म की कामना से तादृश कर्म का आचरण करने पर भी परंपरया भगवत्प्राप्ति अवश्यमेव होगी। अतः एतादृश कर्म का परित्याग नहीं करना चाहिये। **'सुकृतस्य लोके'** सुकृत साध्य इस लोक में अथवा स्वर्गादिक लोक में यही सत्य शब्द वाच्य परमात्मा ही आप कर्मकारियों का पथप्रदर्शक है अथवा अभिमत फल का प्रापक है। यदि आपलोग सत्य को चाहते हैं तब सत्य पदवाच्य परमात्मा आपके सत्य का प्रापक है। अथ कदाचित् आप कदाचित् स्वर्गादिकफल को चाहते हों तो उसके भी प्रापक परमात्मा हैं। क्योंकि कर्मफल के प्रापक स्वतन्त्र परमात्मा श्रीरामजी ही हैं ॥१॥

**यदा लेलायते ह्यर्चिः समिद्धे हव्यवाहने। तदाज्यभागावन्तरेणाहुतीः प्रतिपादयेच्छ्रद्धया हुतम् ॥२॥**

हविष्य वाहक अग्नि के प्रज्वलित होने पर ही जब ज्वाला लप लपाने लगती है तब आज्य भाग के वीच श्रद्धा के साथ आहुतियां प्रदान करे ॥२॥

फलाभिसंधिपूर्वककर्मानुष्ठानं यदि कामचारेण क्रियते तदानर्थः । शास्त्रानुसारेण क्रियते तदा हिरण्यगर्भलोकपर्यन्तलोकप्राप्तिः पुनरावृत्तिफला भवतीति प्रदर्शयति-यदेति । हव्यवाहने वैतानिके वह्नौ समिद्ध आज्यकाष्ठादिभिरिन्धनैः प्रक्षिप्तैः दीप्यमाने सति यदा यस्मिन् काले अर्चिर्ज्वाला लेलायते अतिशयेन चलति तदा तस्मिन् काल आज्यभागावन्तरेण आज्यभागयोर्मध्य आहुतीः प्रतिपादयेदाहुतिक्षेपं कुर्यात् । दर्शपूर्णमासप्रकरण आहवनीयाग्नेर्दक्षिणपार्श्व आज्येन 'अग्नये स्वाहा' इत्येवमुच्चार्य यागः प्रथमं क्रियते, ततः उत्तरपार्श्व आज्येनैव 'सोमाय स्वाहा' इत्येवमुच्चार्य हूयते, इमावेवाज्यभागौ प्रोच्येते आज्यद्रव्यकर्मकयागरूपत्वादनयोः । आज्यं तु यजमानपत्न्यवेक्षितं घृतमेवोच्यते, 'पत्न्यवेक्षितमाज्यमि'ति तल्लक्षणात् । तयोराज्यभागयोर्मध्येऽपरे यागा अनुष्ठीयन्ते तदावापस्थानमित्युच्यते । तदेवात्र अन्तरेणेति श्रुतिस्थशब्देन विवक्षितम् । तत्रैवाहुतिप्रतिपादनं शास्त्रविहितं भवति । अन्यथाऽयथावद्हुतमित्युच्यत इति भावः ॥२॥

फल प्राप्ति की इच्छापूर्वक यदि काम्य यागादिक कर्म को करता है तो वह कर्म अनर्थ फल को देता है

अर्थात् कर्म करने से स्वर्गादिक प्राप्त होता है तथा फलोपभोग हो जाने पर पुनः पतनरूप अनिष्ट मिलता है। अथवा यदि काम्यक कर्म विधिशास्त्र का अतिक्रमण करके स्वेच्छाचारिता से किया जाय तब अनर्थ की प्राप्ति होती है। और उसी को यदि शास्त्रीय प्रक्रिया के अनुसार किया जाय तब वह कर्म हिरण्य गर्भलोक पर्यन्त लोक का प्रापक होता है परन्तु फल भोग के अवसान में पुनरावृत्ति फलक होता है। इस बात को बतलाने के लिये कहते हैं-**'यदा लेलायते'** इत्यादि। आज्य काष्ठादिक का प्रक्षेप करने पर जब याज्ञिक अग्नि अत्यन्त प्रदीप्त हो जाती है और जब उस वह्नि में .अर्चि. अग्नि की ज्वाला अतिशयेन चलने लगती है। उस समय में आज्य भाग के मध्य में दो आहुतियों का प्रक्षेप करें। दर्शपूर्णमास याग के प्रकरण में आहवनी याग्नि के दक्षिण पार्श्व में आज्य के द्वारा-**'अग्नये स्वाहा'** इस मन्त्र का उच्चारण करके प्रथमतः याग किया जाता है। उसके बाद आहवनीय अग्नि के उत्तर पार्श्व में आज्य के द्वारा ही **'सोमाय स्वाहा'** ऐसा मन्त्र का उच्चारण करके आहुति दी जाती है, इसी को आज्यभागाहुति कहते हैं क्योंकि यह दोनों याग आज्यरूप द्रव्य कर्मक हैं। यजमान पत्नी से अवेक्षित

घृत को ही आज्य कहते हैं-**'पत्न्यवेक्षितमाज्यम्'** यही उसका लक्षण है । उन दो आज्य भागों के मध्य में अन्यहुतत्याग भी अनुष्ठित होते हैं उसे आवाप स्थान कहते हैं। यही वस्तु यहाँ श्रुति घटक **'अन्तरेण'** इस शब्द से विवक्षित है । उसी में आहुति का प्रतिपादन शास्त्र विहित है । अन्यथा-**'अयथावत्हुत** कहलाता है । इस याग तथा आहुति प्रक्रिया का विशेष विवरण मीमांसा में देखिये ॥२॥

**यस्याग्निहोत्रमदर्शमपौर्णमासमचातुर्मास्यम नाग्रयणमतिथिवर्जितं च । अहुतमवैश्वदेवम विधना हुतमासप्तमाँस्तस्य लोकान् हिनस्ति ३**

जिस मानव का अग्निहोत्र अमावास्या सम्बन्धी दर्शयाग से हीन है पूर्णिमा को सम्पन्न होनेवाली पौर्णमास याज्ञ से हीन है चातुर्मास याग से हीन है शरदकालीन आग्रयण कर्म से हीन है तथा अतिथि सेवा से विहीन है अग्निहोत्र से रहित तथा बलिवैश्वदेव कर्म से विरहित एवं श्रद्धा के विना विधिरहित हवन कर्म है वह उस हवन कर्ता के पृथिवी से सत्यलोक तक सातों लोकों को या पिता पितामह प्रपितामह एवं पुत्र पौत्र प्रपौत्र तथा अपना सात जनों के सुकृत को नाश कर देता है ॥३॥

**शास्त्रदृष्टेन विधिना कृतमपि हवनं यद्यवश्यकर्तव्य तया विहितेतरकर्मरहितं भवति तदा तदहुतमिव भवति अनर्थं च प्रयच्छतीत्याह-यस्येति । यस्य पुंसोऽग्निहोत्रं**

कर्म यथाविधिकृतमपि भवति परन्तु तत्र यदि दर्श पौर्णमासरूपमङ्गकर्म नानुष्ठीयते, अनाग्रयणं शरत्काले नवान्नग्रहणतः पूर्वभवान्नग्रहणार्थं क्रियमाणो याग आग्रयणमित्युच्यते । तस्यानुष्ठानं यदि न क्रियते । अतिथिवर्जितं प्रतिदिनमतिथिसत्कारोऽपि शास्त्रविहित एव स यदि न क्रियते । अहुतम् न हूयते यदि स्वयं तदा औपासनहोमरहितमित्येतत् । अवैश्वदेवं वैश्वदेव यागो यदि न क्रियते । अविधिनाहुतम् स्वयं हूयते परन्तु शास्त्रानुसारेण न तदा । अश्रद्धया हुतम् शास्त्रोक्तफलसाधकत्वस्य कर्मसु विश्वासरहिततया यदि क्रियते । एतादृशं दर्शपौर्णमासादिविधुरमग्निहोत्रं कर्म तस्य कर्मकर्तुः पुंसः आसप्तमान् सप्तपुरुषपर्यन्तान् लोकान् हिनस्ति । त्रयः पूर्वे पितृपितामहप्रपितामहाः त्रयश्चोत्तरे पुत्रपौत्रप्रपौत्राः स्वयमेको एतेषां सप्तानामपि सुकृतस्य फलं न भवति । अनर्थश्च नानाविधो भवति-एतत्तात्पर्येण हिनस्तीत्युक्तम् । यद्वा भूरादयः सत्यलोकपर्यन्ता सप्तलोकाः तेषां हिंसाऽप्राप्तिरित्यर्थः । अतः सर्वैरङ्गैर्विशिष्टं कर्म श्रद्धया शास्त्रदृष्टविधिना च कार्यं तथा सति न सप्तलोकहिंसेतिभावः ॥३॥

शास्त्र प्रदर्शित विधि से संपादित भी हवन यदि अवश्य कर्तव्यता रूपसे विहित जो इतर कर्म तादृश कर्म

से रहित हो जाता है तब वह प्रधान हवन अहुत ही हो जाता है तथा अनर्थ को देनेवाला होता है इस बात को बतलाते हैं-**'यस्याग्निहोत्रमित्यादि'** जिस आहिताग्नि पुरुष का अग्निहोत्र कर्म विधिपूर्वक संपादित भी हुआ परन्तु उसमें यदि दर्शपौर्णमासरूप अंग कर्म का अनुष्ठान नहीं किया गया। तथा चातुर्मास्य कर्म रहित हुआ। एवं नवीनशालि ग्रहण करने के लिये जो यज्ञ किया जाता है उसे आग्रयण कहते हैं उससे रहित हो। तथा अतिथि वर्जित हो। प्रति दिन अतिथि सत्कार भी शास्त्र विहित है परन्तु अतिथि सेवा वर्जित है। एवं अहुत स्वयं हुत नहीं किया। एवं वैश्वदेव कर्मरहित हो तथा अविधि पूर्वक हवन किया। तथा श्रद्धा विरहित हो करके हवन करता है। एतादृश दर्शपौर्णमास से रहित जो अग्निहोत्र कर्म है वह तादृश अग्निहोत्र करनेवाले पुरुष सप्तम पुरुष पर्यन्त लोक का नाशकरदेता है। यजमान का पिता पितामह प्रपितामह ये तीन तथा पुत्र पौत्र प्रपौत्र ये तीन छ स्वयं सात इन सबके सुकृत का फल विनष्ट हो जाता है और अनेक प्रकार का अनर्थ भी होता है। इसी तात्पर्य से हिनस्ति का प्रयोग किया है। अथवा भूरादिक सातों लोक की प्राप्ति नहीं होती है। अतः सब अंगों से विशिष्ट कर्म को शास्त्र विधि तथा श्रद्धापूर्वक करना

चाहिये । तब सप्त लोकों की हिंसा नहीं होती है ॥३॥

**काली कराली च मनोजवा च सुलोहिता या च सुधूम्रवर्णा । स्फुलिङ्गिनी विश्वरुची च देवी लेलायमाना इति सप्त जिह्वाः ॥४॥**

काली-कृष्ण रंगवाली कराली अति उग्ररूपा एवं मनोजवा-मन के गति से चलने वाली तथा सुलोहिता सुन्दर लाल वाली और सुधूम्रवर्णा-अच्छे धूये से वर्णवाली स्फुलिङ्गिनी-छोटे चिनगारियां वाली एवं विश्वरुची-सब सुन्दरतावाली तथा देवी ये सात अग्नि की लपलपाती जिह्वाएं हैं ॥४॥

**विशेषविधिप्रतिपादनाय वह्नेः सप्तजिह्वा नामोच्चारेण प्रदर्शयतिकालीति । कालीकरालीत्यादयो लेलायमानाः प्रचलन्त्यः सप्तजिह्वा अर्चिर्विशेषा वह्नेः सन्ति । देवीतिपदं विश्वरुच्याः विशेषणम् । सप्तानां जिह्वानां वा विशेषणं द्रष्टव्यम् ॥४॥**

विधि विशेष का प्रतिपादन करनें के लिये वह्नि की सात जिह्वाओं को नामग्रहणपूर्वक बतलाते हैं-**'कालीत्यादि'** काली कराली इत्यादिक चलायमान सात जिह्वा अथवा सात प्रकार के अर्चि विशेष वह्नि के होते हैं । देवी यह विशेषण विश्वरुची जिह्वा का है अथवा सातों जिह्वा का विशेषण है ऐसा जानना चाहिये ॥४॥

**एतेषु यश्चरते भ्राजमानेषु यथाकालं चा**

हुतयो ह्याददायन् । तं नयन्त्येताः सूर्यस्य रश्मयो यत्र देवानां पतिरेकोधिवासः ॥५॥

जो साधक इन अग्नि जिह्वा के प्रदीप्त होने पर ठीक समय पर ही हविष्य को सम्पादन कर अग्निहोत्र कर्म सम्पन्न करता है तो ये आहुतियां सूर्य की रश्मियां बनकर जहां देवताओं के प्रधान स्वामी निवास करते हैं वहां उस अग्निहोत्री को ले जाते हैं ॥५॥

एतेषु वह्निजिह्वाप्रभेदेषु कालीत्यादिषु भ्राजमानेषु इन्धनसमिद्धे वह्नौ प्रचलत्सु, यथाकालं विहितकालातिक्रमणं विना यो यजमानश्चरतेऽग्निहोत्रं कर्माचरति । आददायन् होमीयं द्रव्यं तिलतण्डुलादिकं गृहीत्वेत्यर्थः । तं यजमानमेता यजमानेन विवर्त्तिता आहुतयः सूर्यस्यादित्यस्य रश्मयः किरणा भूत्वा सूर्यरश्मिद्वारेत्यर्थः । जयन्ति प्रापयन्ति । कुत्रेत्याशङ्कायामाह-यत्र यस्मिन् सत्यलोकाख्ये लोकविशेषे । एकः स्वर्गादिलोकेषु सर्वोपरिवास्तव्यतयाऽसमानो देवानामिन्द्रादीनां पतिः स्वामी अधिवसतीत्यधिवासो वसतीत्यर्थः । हिरण्यगर्भो यत्र वसति तस्मिन् सत्यलोके यजमानमाहुतयः प्रापयन्तीतिभावः ॥५॥

काली कराली प्रभृतिक जिह्वा प्रभेदों में तथा भ्राजमान में अर्थात् इन्धनोद्दीपित वह्नि में चलते हुए में यथाकाल अर्थात् विहित काल के अतिक्रमण के बिना

जो यजमान अग्निहोत्र कर्म का होमीय तिल तण्डुलादिक द्रव्य का ग्रहण करके संपादन करता है। उस यजमान को यजमान से दी हुई ये आहुतियां सूर्य के किरणरूप हो करके ले जाते हैं। किरण द्वारा ये कहां ले जाते हैं इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं-'**यत्रेत्यादि**' जिस सत्यलोक में एक अर्थात् स्वर्गादिक लोकों में सबसे ऊपर निवास करने के कारण अनन्य सदृश इन्द्रादि देवों का पति स्वामी निवास करते हैं। अर्थात् हिरण्यगर्भ जिस सत्यलोक में निवास करते हैं उस सत्यलोक में यजमान को सूर्यकिरण द्वारा ये आहुतियां ले जाती हैं ऐसा मन्त्र का अभिप्राय है ॥५॥

**एह्येहीति तमाहुतयः सुवर्चसः सूर्यस्य रश्मिभिर्यजमानं वहन्ति । प्रियां वाचमभि वदन्त्योऽर्चयन्त्य एष वः पुण्यः सुकृतो ब्रह्मलोकः ॥६॥**

सुन्दर प्रकाशवाली आहुतियां आइये आइये यह आपके सुकृत कर्म से प्राप्त पुण्य ब्रह्मा का लोक है इसप्रकार प्रिय वाणी को वार-वार उच्चारण करती हुई एवं आदर के साथ पूजा करती हुई उस अग्निहोत्री यजमान को सूर्य की किरणों द्वारा ले जाती या पहूँचा देती हैं ॥६॥

**आहुतयो यजमानं हिरण्यगर्भलोकं नयन्तीत्युक्तं**

**तत् कथं नयन्तीत्याह-सूर्यस्य रश्मिभिः किरणैः सुवर्चसः सूर्यकिरणसम्पर्केण तेजस्विनो भूत्वा आहुतय एहि एहि आगच्छ आगच्छेति तं यजमानमाह्वयन्त्य एष वः सुकृतो युस्माकं सुकृतसाध्यो लोको हिरण्यगर्भलोकः सत्यलोकाख्यो वर्तते । भवदीय एवायं लोक इत्याकारां प्रियां मनोरमां वाचं वाक्यम् । अभिवदन्त्योऽभित उच्चारयन्त्योर्चयन्त्यः तत्र तत्र प्रदेशे समुपलब्धैरुपकरणैर्मन्दारमालादिभिः पूजयन्त्यः तं यजमानं वहन्ति ब्रह्मलोकं प्रापयन्तीत्यर्थः ।।६।।**

**'एह्येहीत्यादि'** विधिपूर्वक यजमान से दी हुई आहुतियां यजमान को हिरण्यगर्भ लोक में ले जाते हैं ऐसा पूर्वमन्त्र में कहा है तो किसप्रकार से ले जाते हैं ? इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं-**'सूर्यस्य रश्मिभिः'** इत्यादि । सूर्य की रश्मि किरण के द्वारा तथा सूर्य किरण के संपर्क से अत्यन्त तेजो विशिष्ट हो करके वे आहुतियां **एहि-एहि** आइये आइये ऐसा कहते हुए उस यजमान को ले जाती हैं । और ब्रह्मलोक समीपस्थ हो करके कहती है यह आपका सुकृत अर्थात् आपके पुण्यों से सिद्ध होनेवाला लोक हिरण्यगर्भलोक है जिसे सत्य लोक कहते हैं । आपका ही यह लोक है एतादृश प्रिय मनोरम वाक्य को बोलती हुई तथा तत्तत्प्रदेशों में

समुपलब्ध मन्दार मालादिकों से पूजित करती हुई उस यजमान को ब्रह्मलोक में ले जाती हैं ॥६॥

**प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म । एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापि यन्ति ॥७॥**

ये अठारह जनों से युक्त यज्ञरूप नौकायें दृढ नहीं है क्योंकि उनमें निम्न कक्षा का श्रीरामोपासना हीन कर्म ही निरूपित है । इस अश्रेष्ठ कर्म को कल्याणकारी जानकर जो मूढ व्यक्ति इसका अभिनन्दन करते हैं वे मूढ व्यक्ति पुनः जरा तथा मृत्यु को प्राप्त करते हैं इसमें संसय नहीं ॥७॥

ब्रह्मलोकपर्यन्तफलकमपि कर्म ज्ञानविधुरं यदि तदा दुःखमूलमेव भवति । एतत्फलमपि क्षयिष्णुतया न काम्यमिति दर्शयति प्लवा ह्येते-समुद्रतरणोपयोगितया दृढा नौका आश्रयणीया भवति यथा तथा संसारसागरतरणोपयोगितया केचन कर्मिणो यागादय एव उपाददते तन्न युक्तम् । तत्र युक्तिमाह-एते अग्निहोत्रादयो यज्ञरूपा यज्ञाकाराः प्लवाः प्लवा इवेति-प्लवाः । तरणोपयोगित्वात् प्लवयागयोः सादृश्यम् । परन्तु अदृढा जीर्णनौकासदृशाः । नहि जीर्णनौकया सागरो महाविशालोऽगाधसलिलसंभृतः केन तरीतुं शक्यते तथैव संसारसागरोऽपि यज्ञरूपनौकासाधनेन

न शक्यते केनापितरितुम् । ते यज्ञरूपाः कतीत्य त्राह-अष्टादश । लाक्षणिकमेतत् । षोडशयाज्ञिका एका यजमानपत्नी, एकश्च स्वयं यजमानो मिलित्वाष्टादश संस्थापका एते भवन्ति । एते च संभूयैव यागादि साधयन्ति । अतो ऽष्टादशसंख्याकयाज्ञिकादिसाध्यत्वाद् यज्ञा अपि अष्टादशेत्युक्ताः । एतेषु अष्टादशसु यागेषु क्रियमाणं हि कर्म अवरमपकृष्टमित्युक्तम् । कर्मयाथार्थ्यज्ञातृभिरिति शेषः । कर्मणां चावरत्वं ज्ञानविधुरत्वात्, फलकामनापूर्वकविहितत्वात्, क्षीयमाण स्वर्गादिरूपावरफलसाधनत्वाच्च । ये मूढा अविवेकिन एतत् कर्म श्रेयः श्रेयः कारणमिति मत्वा अभिनन्दन्ति हृष्टा भवन्ति ते मूढा जरामृत्युं जरा वार्धक्यं-मृत्युः शरीरप्राणवियोगः तदुभयं पुनरपि यावत् पुण्यक्षयं स्वर्गलोके स्थित्वा क्षीणे पुण्ये पुनरेव पौनः पुन्येनैव अपियन्ति प्राप्नुवन्ति ॥७॥

ब्रह्मलोक पर्यन्त फल को देनेवाला भी कर्म यदि ज्ञान रहित हो तो वह भी दुःख का ही कारण होता है। एतादृश कर्म का फल भी क्षयशील है। अतः इसकी कामना भी नहीं करनी चाहिये। इस बात को बतलाने के लिये कहते हैं-**'प्लवा ह्येते'** इत्यादि । समुद्रादि संतरण में उपयोगी दृढ नौका उपादेय होती है जिस

तरह उसी तरह संसार सागर के उत्तरण में उपयोगी कर्म को समक्ष करके कोई-कोई याज्ञिक लोग यागादि कर्म का ही अनुष्ठान करते हैं वह ठीक नहीं है। इसमें युक्ति बतलाते हैं। ये अग्निहोत्रादिक यज्ञरूप प्लव नौका के समान प्लव है तरण में उपयोगी होने से प्लव तथा याग में समानता है परन्तु यज्ञादिक कर्म अदृढ हैं जीर्ण नौका के समान हैं। जीर्ण नौका द्वारा अगाध जल से पूरित महाविशाल सागर को जिस तरह पार करना अशक्य है उसी तरह संसाररूप सागर भी यज्ञरूप नौका साधन से पार करने के योग्य नहीं है। वे यज्ञरूप कितने हैं ? इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं- **'अष्टादश'** अठारह हैं। ये लाक्षणिक हैं। इसमें सोलह याज्ञिक होते हैं एक यजमान पत्नी और एक यजमान ये सब मिल करके अठारह संस्थापक होते हैं। ये सब मिलकर के यज्ञ को संपादित करते हैं। अतः अष्टादश संख्याक याज्ञिकों से साध्य होने के कारण याग को भी अष्टादश कहा गया है। इन अष्टादश प्रकारक यज्ञों में क्रियमाण जो कर्म हैं उसे यज्ञ की यथार्थता को जानने वालों ने अवर छोटा-अर्थात् अपकृष्ट कर्म कहा है। कर्म में ज्ञान रहितत्व ही अवरत्व है क्योंकि फल कामना पूर्वक विहित है इसलिये। और क्षीयमाण जो

स्वर्गादिरूप अवरफल उसका साधन है इसलिये ये कर्म अवर हैं । जो मूढ अविवेकी लोग इस कर्म को यह श्रेयस का कारण है यह मान करके अतिप्रसन्न होते हैं वे अविवेकी लोग जरामृत्यु को जरा वृद्धावस्था मरण शरीर प्राण का वियोग उसे बारंवार प्राप्त करते हैं जहां तक पुण्यकर्म रहता है तावत् काल पर्यन्त स्वर्ग में निवास करके पुनः इस लोक को प्राप्त करते हैं ।।७।।

**अविद्यायामन्तरे वर्त्तमानाः स्वयंधीराः पंडितंमन्यमानाः । जङ्घन्यमानाः परियन्ति मूढा अन्धेनैव नीयमाना यथान्धाः ।।८।।**

सकाम कर्मरूप अविद्या के वीच रहनेवाले स्वयं को धीर एवं पण्डित मानने वाले मूढ-विवेक रहित व्यक्ति पुनः पुनः जन्म मृत्यु आदि व्यथा को अनुभव करते रहते हैं जिसप्रकार अन्धे से ले जाये जाते अन्धा वार-वार विपत्तिग्रस्त होता है यानी वे जन्म मृत्यु के चक्र में घूमते रहते हैं ।।८।।

अविद्यायामन्तरे अविद्यामध्ये वर्तमानाः । अविवेकप्रधाना इत्यर्थः । स्वयं धीराः स्वमेव बुद्धिमन्तो गुरूपदेशादिकमन्तरेणैव आत्मनैवात्मानं बहुबुद्धिमन्तं जानाना इत्यर्थः । पण्डितंमन्यमाना ऊहापोहक्षमा शास्त्रविषयिणी बुद्धिः पण्डा सा संजाताऽस्येति पण्डितः तमात्मानं मन्यन्ते ये तादृशाः । यत् किमपि वेदितव्यं

तत्सर्वं विहितमेव मया, नास्ति च तादृशं किमपि तत्वं यदूहापोहाभ्यां मया निश्चेतुमनर्हं भवेद् इत्येतादृशाभि मानवन्त इत्येतत् । जङ्घन्यमाना जन्मजरारोगादिभि-रनर्थव्रातैर्नानाविधैः पौनःपुन्येन हन्यमाना व्याकुली क्रियमाणाः । अन्धेन दर्शनशक्तिविहीनेन चक्षुरिन्द्रियर हितेनेति यावत् । नीयमाना हस्तग्राहेण मार्गसूचनेन वा कुतश्चिद्देशादपरदेशं प्रति प्राप्यमाणाः । अन्धा स्वय मपि दर्शनशक्तिविरहिता यथा गर्तादिषु पतन्ति उच्चाव चभूमिषु स्खलन्ति च तथैव भूता यथोक्तविशेष णविशिष्टा अविवेकवन्ता जनाः । परियन्ति इतस्ततः संसारकान्तारे परिभ्रमन्ति श्ववराहादिषु नानायोनिषु जन्ममरणभाजो भवन्तीतिभावः ॥८॥

'अविद्यायामन्तरे' इत्यादि । अविद्या के मध्य में वर्तमान अर्थात् अविवेक प्रधानक व्यक्ति । तथा स्वयं धीरः स्वयमेव बुद्धिमान् अर्थात् शास्त्र गुरूपदेशादिक के विना अपने से ही अपने को बहुत बुद्धिमान् जानने वाला व्यक्ति । तथा अपने को पण्डित मानने वाला ऊहापोह में समर्थ शास्त्र विषयक बुद्धि को कहते हैं पण्डा, वह है जिसे उसे पण्डित कहते हैं एतादृश अपने को जो माने उसे पण्डितंमन्य कहते हैं । अर्थात् जो कुछ वेदितव्य है उन सब को मैंने किया, एतादृश कोई तत्व

नहीं है जिसका मैं ऊहापोह से निश्चय करने के योग्य नहीं होऊं इत्याकारक अभिमानवान् । **जङ्घन्यमान** जन्म जरा रोगादिक अनेक प्रकारक अनर्थ समुदायों से बारंवार व्याकुलित होता हुआ । अन्धों से अर्थात् चक्षुरादि इन्द्रियों से रहित व्यक्ति द्वारा नीयमान हस्तग्रहणपूर्वक यद्वा मार्गदर्शन द्वारा एक देश से अन्य देश में ले जानेवाला । जिस तरह स्वयं दर्शन शक्ति रहित एक अन्ध गर्त में स्वयं पडता है ऊँच नीच स्थल में लड खडाता है उसी तरह यथोक्त विशेषण विशिष्ट अविवेकी व्यक्ति इधर उधर संसाररूप वन में [illegible] घूमता हुआ अनेक योनियों में जरामरणादि का भागी होता रहता है ॥८॥

**अविद्यायां बहुधा वर्त्तमाना वयं कृतार्था इत्यभिमन्यन्ति बालाः । यत्कर्मिणो न प्रवेदयन्ति रागात्तेनातुराः क्षीणलोकाश्च्यवन्ते ।९।**

अविद्या-प्रकृति मण्डल में देव मनुष्य प्रभृति अनेक योनियों में वर्तमान अल्प ज्ञान वाले पर हम ही कृतार्थ हैं ऐसा अभिमान करते हैं कारण यह कि वे सकाम कर्म सम्पादक जन स्वर्गादि फल प्राप्ति की इच्छा से परतत्त्व को नहीं जान पाते हैं अतः स्वर्गादि लोगों के क्षीण हो जाने पर व्याकुल हो पुनः पुनः स्वर्गादि से अधः पतित होते हैं ॥९॥

**वालाः परमतत्त्वज्ञानशून्या अविद्यायां प्रकृति शब्दितायामेव बहुधा बहुभिः प्रकारैर्देवत्वम-**

नुष्यत्वादिभिर्वर्तमाना देवमनुष्यत्वाद्यभिमानवत्तया वर्तमानाः । अविद्यासमावृता इति यावत् । अत्यल्पास्थिरस्वर्गादिफलसाधनानुष्ठानेनैव वयमेव कृतार्थाः कृतो निश्चितो निष्पादितो वार्थः कर्त्तव्यार्थो यैस्तादृशा वयमेव नान्य इति अभिमन्यन्ति अभिमानशालिनोभवन्ति । कर्मिणः कर्मानुष्ठानमात्रतत्पराः ते बाला यद् यस्मात् कारणाद् रागात् कर्मफलानुरागवशान्न प्रवेदयन्ति तत्वं न जानन्ति । कर्मणां कीदृशः स्वभावः, कीदृशश्च कर्तुः स्वभावः, कर्माराध्यस्य परमात्मनश्च कः स्वभाव इति सम्यक्तया न जानन्ति तेन हेतुना तत्वज्ञानवैधुर्येणेति यावत् । क्षीणलोकाः पुण्यक्षये सति स्वर्गादिर्लोकः क्षीणो विनष्टो येषां तादृशा आतुरा व्याकुलाः सन्तश्च्यवन्ते पतन्ति मृत्युलोकं विशन्ति ॥९॥

'अविद्यायां बहुधेत्यादि' बालक परमतत्वज्ञान रहित व्यक्ति प्रकृति शब्दित अविद्या में देव मनुष्यादि अनेक प्रकार से विद्यमान अर्थात् अविद्या से आच्छादित हो करके । अत्यल्प अस्थिर स्वर्गादिरूप जो फल उसे साधनानुष्ठान से अपने को कृतार्थ मानते हुए अत्यन्त अभिमान युक्त होते हैं । कर्म के अनुष्ठानमात्र में तत्पर वे बालक लोग जिस कारण से कर्मफल के अनुराग से

वास्तविक तत्व को नहीं जानते हैं अर्थात् कर्म का क्या स्वभाव है कर्म करनेवालों का क्या स्वभाव है और कर्माराध्य जो परमात्मा उनका क्या स्वभाव है इस बात को समीचीन रूपसे नहीं जानते हैं इस तत्वज्ञान के अभावरूप कारण से । क्षीण लोक हो करके अर्थात् पुण्य के क्षय हो जाने पर स्वर्गादिलोकरूप फल विनष्ट हो गया है जिनका एतादृश तथा आतुर व्याकुल हो करके स्वर्ग से नीचे मृत्युलोक में आकर के गिरते हैं । अर्थात् स्वर्गफलावसान के बाद मृत्युलोक में प्रविष्ट होते हैं ॥९॥

**इष्टापूर्तं मन्यमाना वरिष्ठं नान्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः । नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेऽनुभूत्वेमं लोकं ततो हीनतरं वा विशन्ति ॥१०॥**

इष्टापूर्त-यज्ञ कर्म तथा कूप वापी कर्म को श्रेष्ठ मानने वाले प्रमूढ-अति मूर्खजन अन्य परमश्रेय को नहीं जानते हैं अतः वे इष्टापूर्त कर्म संपादक शुभकर्म द्वारा प्राप्त स्वर्ग या उससे ऊपर के लोकों में कर्मफलों का भोगकर इस मनुष्यलोक या इससे भी अति हीन नरकादि लोक में प्रवेश कर जाते हैं ॥१०॥

इष्टञ्च पूर्त्तञ्च इष्टापूर्ते, । पृषोदरादित्वात्पूर्त्तपदस्य दीर्घता । यागादिश्रौतं कर्म इष्टमित्युच्यते । वापीकूप तडागदेवतायतनादिस्मार्तं कर्म पूर्तमित्युच्यते । तदेव

**वरिष्ठं श्रेष्ठं मन्यमाना जानन्तः प्रमूढा अतिशयेनाविवेकिनोऽन्यद् इष्टापूर्तापेक्षया भिन्नं श्रेयः श्रेयःसाधनं परमात्मतत्त्वसाक्षात्काररूपं न वेदयन्ते न जानन्ति ते प्रमूढाः सुकृते सुकृतसाध्येनाकस्य पृष्ठे स्वर्गलोकेऽनुभूत्वा पुण्यफलं दिव्यवनितामृतपानादिसुखमनुभूय पुण्यक्षये जाते सति इमं लोकं मनुष्यलोकं हीनतरं मनुष्यलोकापेक्षया निकृष्टं वा तिर्यग् नरकादिलोकं विशन्ति प्राप्नुवन्ति ॥१०॥**

**'इष्टापूर्तमित्यादि'** इष्ट और पूर्त को इष्टापूर्त कहते हैं। पृषोदरादिक होने से पूर्त पद में दीर्घ हुआ है। यागादिक श्रौत कर्म को इष्ट कहते हैं। और वापी कूप तडाग और देवायतनादिक को पूर्त कहते हैं। यही इष्टापूर्त सर्वतः वरिष्ठ श्रेष्ठ है ऐसा मानने वाले अत्यन्त-अविवेकी पुरुष इससे अन्य कोई श्रेयस का साधन परमात्म श्रीराम साक्षात्कार को नहीं जानते हैं। वे अविवेकी लोग सुकृत पुण्य साध्य नाक के पृष्ठ में अर्थात् स्वर्गलोक में पुण्य का फल दिव्य वनिता अमृतपानादिक का अनुभव करके पुण्य के समाप्त हो जाने पर इस मनुष्यलोक में अथवा इससे भी हीनतर मनुष्य लोकापेक्षया अति निकृष्ट तिर्यग् नरकादि लोक को प्राप्त करते हैं ॥१०॥

**तपःश्रद्धे ये ह्युपवसन्त्यरण्ये शान्ता विद्वांसो भैक्षचर्यां चरन्तः। सूर्यद्वारेण ते**

**विरजाः प्रयान्ति यत्रामृतः स पुरुषो ह्यव्ययात्मा ॥११॥**

जो श्रवण तथा मनन कारी शान्त परब्रह्मोपासक विद्वान् भिक्षाचर्या करते हुये अरण्य में रहकर तप एवं श्रद्धा से परब्रह्म श्रीरामजी की आराधना करते हुये उपवास या सेवन करते हैं वे पाप वासना से शून्य साधक सूर्य मण्डल को भेदकर उस धाम में जाते हैं जहां सभी हेय तत्वों से रहित कल्याणगुणों का सागर अमृत नित्य अविनाशी पुरुष परब्रह्म सर्वेश्वर श्रीरामजी विराजमान हैं ॥११॥

एतावद् ग्रन्थेन कर्मफलस्य स्वर्गादेरनित्यतां प्रदर्श्य परमपुरुषसाक्षात्कारस्य ज्ञानानुगुणवर्णाश्रमविहितकर्मानुष्ठानसहितस्यानन्तस्थिरफलवत्वं प्रदर्शयत्यनेन मन्त्रेण-तप इत्यादिना । तपः स्ववर्णाश्रमोचितं कर्म । श्रद्धा चात्र परमात्मज्ञानं विद्याऽपरपर्यायं तपश्च श्रद्धा च तपःश्रद्धे इमे द्वे अपि अङ्गाङ्गिभावेन ये उपवसन्ति सेवन्ते । कीदृशाः सन्त इत्यत्राह-अरण्ये वर्तमाना इति शेषः । वने वर्तमानाः । उपलक्षणमेतदेकान्तस्थानमात्रस्य यत्र न विघ्नसंभवस्तादृशस्य । शान्ता बाह्यान्तरोभयकरणव्यापारनिवृत्तिविशिष्टा रागरहिता इत्येतत् । विद्वांसः परमात्मतत्वयाथाम्यवेत्तारः । भैक्षचर्यां चरन्तो भिक्षामटमानाः । उपलक्षणमेतद् विधिवशात् प्राप्तेन शरीरधारणस्य । शरीरधारणं भगवदिच्छया संप्राप्तेनान्नफलादिना कुर्वन्त इत्यर्थः । ते अङ्गाङ्गिभावेन

कर्मज्ञानञ्चेत्युभयं सेवमानाः । विरजाः विगतं रजो येषां तादृशाः क्षीणपुण्यपापाः सूर्यद्वारेण सूर्यो द्वार भूतो यत्र पथि तेन अर्चिरादिना पथेत्यर्थः । प्रयान्ति गच्छन्ति । कुत्रेत्याकांक्षायामाह-यत्रामृत इति । यत्राप्राकृते देशे साकेतपदप्रसिद्धे स प्रसिद्धः सकल वेदेषु वेदोपबृंहणेषु च परविद्यागम्यतया प्रकृतो वेत्यर्थः । अव्ययात्मा अव्ययोऽविकारी आत्मा आत्म स्वरूपं यस्य सः । आत्मपदमुपलक्षणं गुणस्यापि । तथा च स्वरूपतो गुणतश्च विकाररहितः । अमृतो नित्यविग्रहविशिष्टः । पुरुषो निरुपाधिकपुरुषशब्दा भिलप्याक्षरो भूतयोनिशब्दनिर्दिष्टः श्रीराम आस्ते इति शेषः । हिपदं निश्चयार्थम् । एतेन ज्ञानाङ्गतया कर्मा नुष्ठानेन सह परमपुरुषज्ञानसेवितः साकेतं भगवद्धामा पुनरावृत्तिकरं श्रीरामाधिष्ठितं प्राप्नोतीति निश्चितम् ११

एतावत् पर्यन्त ग्रन्थ से कर्मफल जो स्वर्गादिक है उसमें अनित्यत्व का प्रदर्शन करके परमपुरुष का जो साक्षात्कार है जो कि ज्ञान के अनुगुण वर्णाश्रम विहित कर्मानुष्ठान सहित है वह अनन्त तथा अतिस्थिर फलक है इस बात को अग्रिम मन्त्र से बतलाते हैं-**'तपः श्रद्धेये'** इत्यादि । स्वकीय वर्णाश्रम का शास्त्र प्रतिपादित जो कर्म उसका नाम होता है तप न कि चान्द्रायण कृच्छ्र

चान्द्रायणादिक यहाँ तप से विवक्षित है क्योंकि ऐसा करने पर कफादिक धातुओं की विषमता हो जाने से वह भगवान् के भजन तथा कैङ्कर्य करने से वञ्चित हो जायगा । और भगवान् का भजन ही मुख्य रूपसे साकेत प्राप्ति में प्रयोजक है तो प्रयोजकाभाव से प्रयोज्याभाव की असिद्धि होने से उद्देश्यासिद्धि रूप दोष हो जायगा । श्रद्धा शब्द का अर्थ है परमात्म विषयक ज्ञान जिसका दूसरा नाम है विद्या अर्थात् उपासना । तप तथा श्रद्धा इन दोनों का अंग तथा अंगीभाव से जो उपासक सेवन करता है । वह किस तरह से तप तथा श्रद्धा का सेवन करता है ? इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं-'**अरण्ये**' इति । अरण्य में रहकर अर्थात् वन में निवास करता हुआ नतु घर में रह करके । क्योंकि घर में रहने से पारिवारिक विक्षेप की संभावना रहती है जो कि उपासना का विरोधी है । यहाँ अरण्य पद उपलक्षक है एकान्त स्थान मात्र का, जहाँ किसी प्रकार के विघ्न की संभावना न हो तथा-'**शान्ताः**' बाह्यकरण चक्षुरादिक तथा अन्तःकरण मन इन दोनों के व्यापार से रहित हो करके अर्थात् रागादि दोष रहित हो करके । तथा-'**विद्वांसः**' इति । परमात्म तत्व के वेत्ता । '**भैक्षचर्यां चरन्तः**' भिक्षावृत्ति से जीवन यात्रा का

निर्वाह करनेवाला। यह भिक्षाचरण उपलक्षण है भगवान् की कृपा से जिसके द्वारा शरीर का धारण हो सके। अर्थात् भगवान् की इच्छा से प्राप्त अन्न फलादि के द्वारा शरीर धारण करता हुआ। **'ते'** इति। वे अंगांगीभाव से कर्म तथा ज्ञान का सेवन करनेवाले-**'विरजाः'** पुण्य पापरूप रजस रहित एतादृश उपासक सूर्यद्वार से अर्थात् सूर्य है द्वारभूत जिस मार्ग में अर्थात् अर्चिरादि मार्ग से जाते हैं। कहाँ जाते हैं ? इस जिज्ञासा के उत्तर में कहते हैं-**'यत्रामृतः'** इत्यादि। यत्र-जिस अप्राकृत प्रकृत्यनपेक्ष देश जो कि साकेत पद से लोकत्रय में सकल वेदों से तथा वेदार्थ निरूपण पदकों में प्रसिद्ध है और परविद्या से जानने के योग्य है और प्रकरणान्तर्गत है। **अव्ययात्मा** अव्यय विकार रहित आत्मा स्वरूप है जिनका एतादृश यहाँ आत्मा पद जो है वह भगवान् के गुणों का संग्राहक है। तब यह अर्थ होता है कि स्वरूप से तथा गुणों से जो विकार रहित है। जो अमृत अर्थात् नित्यविग्रह विशिष्ट है। पुरुष अर्थात् निरूपाधिक पुरुष पदवाच्य भूतयोनि शब्द से निर्दिश्यमान भगवान् श्री रामजी जिस देश में विद्यमान हैं। मन्त्रघटक-**'हि'** शब्द निश्चयार्थक है। एतावता ज्ञान के अंगस्वरूप जो कर्मानुष्ठान उसके साथ परमपुरुष विषयक ज्ञान से सेवित

साकेत का जो कि भगवान् श्रीरामजी का धाम है जो सर्वेश्वर श्रीरामजी से अधिष्ठित है उस स्थान को उपासक प्राप्त करता है यह निश्चित है ॥११॥

**परीक्ष्य लोकान् कर्मचितान्ब्राह्मणो निर्वेदमायान्नास्त्यकृतः कृतेन । तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् ॥१२॥**

कर्मों से सञ्चित लोकों का ठीक से परीक्षा करके जाति एवं क्रम से ब्राह्मण निर्वेद-वैराग्य प्राप्त करले कि कृत कर्मों से अकृत परमात्मा प्राप्त नहीं हो सकता है अतः परतत्त्व श्रीरामजी को जानने हेतु हाथ में समिधा या उपायन लेकर श्रोत्रिय-वेदवेत्ता एवं ब्रह्मनिष्ठ गुरु के पास नम्रतापूर्वक जाय ॥१२॥

परमपुरुषज्ञानाय गुरूपसदनमावश्यकमिति दर्शयति-परीक्ष्येत्यादि यो ब्राह्मणः साङ्गशिरोवेदाध्ययनवान् विप्रः । कर्मचितान् कर्मणा संपादनीयान् स्वर्गादीन् लोकान् परीक्ष्य यथेह कर्मचितो लोकस्तथामुत्र पुण्यचितोलोकः । इति श्रुत्यनुसारेण कर्मणा प्राप्तस्य मनुष्यादि शरीरस्यानित्यत्वं प्रत्यक्षत एवावसितम् । तद् दृष्टान्तेन स्वर्गादिषु देवादिशरीरस्याप्यनित्यत्वामवधार्य पुण्यसम्पाद्यलोकोऽपि कर्मणैव प्राप्यत इति कर्मचितानिति पदेन तस्यापि ग्रहणम् ।

अकृतो नित्योऽनन्तस्थिरफलरूपः परमात्मा कृतेन अनित्येन कर्मणा केवलेन नास्ति ! साध्यः प्राप्यो वा न भवतीति विवेकेन कर्मसाध्ये क्षयिष्णौ स्वर्गादौ निर्वेदं वैराग्यमायाद् गच्छेत् । स स्वर्गादिविषयकनिर्वेदवान् अधिकारी जीवः समित्पाणिः समिधः काष्ठविशेषा होमसाधनभूताः तदुपलक्षिता दर्भादयश्च ते पाणौ यस्य समित्कुशादिपरिपूर्णपाणिः सन्नित्यर्थः । रिक्तपाणिर्न गच्छेत्तु राजानं देवतां गुरुमिति स्मृतेः । तद्विज्ञानार्थं तस्य परमपुरुषस्य विज्ञानाय । परमात्मविज्ञानं लब्धुमित्यर्थः । गुरुमेव गिरति अज्ञानं नाशयति स गुरुः । अज्ञानं निरुध्य ज्ञानप्रदो गुरुरित्युच्यते तमेव । अभिगच्छेदुपसीदेत् । एवकारेण परब्रह्मज्ञानाय गुरूपसदनस्य नियमः सूच्यते । कीदृशं गुरुमित्यत्राह- श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् । श्रोत्रियं श्रुतवेदान्तार्थम् । ब्रह्मनिष्ठम् ब्रह्मणि निष्ठास्थितिर्यस्य तादृशम् । स्थितप्रज्ञमित्येतत् । ब्रह्मसाक्षात्कारविशिष्टमिति यावत् । ईदृशगुरुद्वारैव परविद्यासंपादनं कुर्यादितिभावः ॥१२॥

परमपुरुष परमात्मा के ज्ञान निमित्त गुरूपसदन अर्थात् गुरु के समीप गमन आवश्यक है इस बात को बतलाने के लिये कहते हैं-'**परीक्ष्यलोकान्**' इत्यादि ।

जो जाति से ब्राह्मण अंग जो व्याकरण छन्द निरुक्त ज्योतिष कल्पादि सहित वेद के अध्ययनवान् विप्र **कर्मचित** अर्थात् यागादि कर्मानुष्ठान द्वारा संपाद्यमान जो स्वर्गादिक लोक भोगप्रद स्थान है उसकी परीक्षा करके अर्थात् जिस तरह कृषि वाणिज्यादि कर्म द्वारा इस लोक में संपादित पदार्थ भोगादि द्वारा क्षीयमाण काल परम्परा से विनष्ट हो जाता है उसी तरह परलोक में यागादि शुभ कर्म द्वारा संप्राप्त जो इन्द्रादिक लोक है वह भोग द्वारा क्रमिक विनष्ट हो जाता है। इस श्रुति के अनुसार कर्म पुण्यापुण्य द्वारा प्राप्त जो मनुष्यादिक शरीर तादृश शरीरादिक का प्रत्यक्ष से अनित्यत्व देखने में आता है। इस दृष्टान्त से स्वर्गादिक परलोक में देवताओं का जो शरीर उसके अनित्यत्व का निर्णय करके पुण्य द्वारा संपादित जो लोक वह भी कर्म द्वारा ही प्राप्त होता है इसलिये-'**कर्मचितान्**' इस पद से उसका भी ग्रहण होता है। **अकृतः** अर्थात् नित्य अनन्त स्थिर फलरूप जो परमात्मा वह **कृत** अर्थात् अनित्य कर्म से केवल कर्म द्वारा प्राप्त नहीं होते हैं अर्थात् केवल कर्म से परमात्मा प्राप्त नहीं होते हैं। इसप्रकार विवेकपूर्वक कर्मसाध्य विनाशी स्वर्गादि के विषय में निर्वेद वैराग्य को प्राप्त करे। तदनन्तर वह अधिकारी जीव **समिध**

अर्थात् यज्ञ के साधनभूत पलाशादि काष्ठ विशेष तथा तादृश काष्ठोपलक्षित कुशकासादि प्रभृति वस्तुओं को हाथ में ले करके क्योंकि स्मृति में कहा है कि-**'रिक्त पार्णिर्न गच्छेत्तु राजानं देवतां गुरुम्'** खाली हाथ से राजा देवता तथा गुरु के पास नहीं जाना चाहिये । एतादृश अधिकारी-**'तद्विज्ञानार्थम्'** उस परमात्मा श्रीराम जी के ज्ञान को प्राप्त करने के लिये अर्थात् परमात्मज्ञान के लाभार्थ गुरु के समीप अज्ञान को जो दूर कर दे उसे गुरु कहते हैं, अज्ञान को विनष्ट करके ज्ञान के दाता को गुरु कहा जाता है । एतादृश गुरु के समीप जाय । **'गुरुमेव'** यहां जो एव शब्द है वह गुरूपसदन में नियमविधि को बतलाता है । किमाकारक विशेषणयुक्त गुरु हो जिसके समीप विज्ञान प्राप्त करने के लिये जाना चाहिये इस जिज्ञासा के उत्तर में श्रुति कहती है- **'श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्'** इति । जिसने वेदान्तार्थ का श्रवण करलिया है उसे श्रोत्रिय कहते हैं । ब्रह्म में निष्ठा वृत्ति है जिसे उसे स्थितप्रज्ञ ब्रह्मनिष्ठ कहते हैं अर्थात् ब्रह्म साक्षात्कार जिसने कर लिया है । एतादृश विशेषण से युक्त गुरु के द्वारा ही परविद्या का संपादन करना चाहिये जिस किसी से नहीं अर्थात् अपण्डित ब्रह्मज्ञान से रहित नाममात्रधारी व्यक्तियों से परविद्या ग्रहण का निषेध

किया गया है ॥१२॥

**तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक् प्रशान्त चित्ताय शमान्विताय । येनाक्षरं पुरुषं वेद सत्यं प्रोवाच तां तत्त्वतो ब्रह्मविद्याम् ॥१३॥**

इति प्रथममुण्डके द्वितीयः खण्डः ॥२॥

वह ब्रह्मनिष्ठ विद्वान् प्रशान्तचित्त वाले इन्द्रियों पर नियन्त्रण करनेवाले अपने पास में आये हुये उस ज्ञान पिपासु के हेतु जिस के ज्ञान से अक्षर-विकार शून्य नाश रहित सत्यस्वरूप परमब्रह्म श्रीरामतत्त्व को जान सके उस वेद प्रसिद्ध ब्रह्मविद्या को तत्त्वतः यथार्थ रूपसे अच्छी प्रकार उपदेश करे ॥१३॥

卐 लघुदीपिकायां द्वितीयखण्डः 卐

सः ब्रह्मनिष्ठो विद्वान् परब्रह्मसाक्षात्कारवान् गुरुः सम्यक् शास्त्रदृष्टविधिना समित्पाणित्वादिना उपसन्नाय स्वसन्निधिं शिष्यभावेन प्राप्ताय । प्रशान्तचित्ताय प्रशान्तं दर्पादिदोषशून्यं चित्तमन्तःकरणं यस्य तादृशाय समवहितचेतस इत्यर्थः । शमः बाह्येन्द्रियनियमनरूपः तेन अन्विताय युक्ताय । उपरतबाह्यकरणग्रामाय तस्मै शिष्याय जिज्ञासावते येन विज्ञानेन अक्षरं स्वरूपतो विकारशून्यं सत्यं गुणतोऽप्यविकृतं पुरुषं निरूपाधिक पुरुषशब्दवाच्यं परमात्मानं श्रीरामं वेद जानीयात् तां ब्रह्मविद्यां परां परमपुरुषप्राप्तिसाधनभूतां विद्यां प्रव